करते थे। इसके अतिरिक्त उन्होंने दाहिर और अनंगपाल, जयपाल और पृथ्वीपाल तथा हरपाल व प्रताप एवं प्रतापादित्य के महान् बलिदानों और चित्तूर तथा विजयनगर की उन राजधानियों की पराजय का प्रतिशोध भली-भाँति लिया था जिनका निर्माण माधवाचार्य और सायणाचार्य ने अपनी बुद्धि तथा हरिहर बुक्का ने अपनी प्रबल वीरता से कर उन्हें हमारे देवताओं के पावन मन्दिरों का स्वरूप दिया था। उन्होंने विदेशियों की छः शताब्दियों की विजयों पर पराजय की चादर उढ़ा दी थी।

हिन्दू जनों का यह पावन कर्तव्य है कि हिन्दू जाति के लिए उन शूरवीरों द्वारा किये गए उपकारों के प्रति स्नेह और श्रद्धा ज्ञापन करे जो एक विशाल हिन्दू साम्राज्य के निर्माता थे। क्योंकि शीघ्र ही इस विशाल हिन्दू साम्राज्य पर पर्दा गिरने वाला है और वह भी सहसा ही और यह महान् साम्राज्य हमारे सजल नेत्रों के समक्ष ही लुप्त होने वाला है।

# ७

# यवनिका पतन

**'हिमंत सोडूं नये सर्व पुन्हा येईल उदयाला'**

(इस आशा से कि सुदिनों का कभी-न-कभी उदय होगा साहस नहीं छोड़ना चाहिए) —प्रभाकर

हमने यह सिंहावलोकन १७९५ ई० में हुए खारदा के युद्ध तक के कालखण्ड का किया है। पूर्व के अध्यायों में किये गए उल्लेख भी इसी कालखण्ड से संबद्ध हैं। मराठा आन्दोलन के संपूर्ण विवरण को प्रस्तुत करना हमारी आकांक्षा नहीं रही अपितु हमने तो केवल वही विवरण प्रस्तुत किए हैं जिनके माध्यम से मराठों के प्रमुख आदर्श और सिद्धान्त जनसाधारण के समक्ष प्रस्तुत किये जा सकें और उन उद्देश्यों एवम् आदर्शों की अभिव्यक्ति हो जाए जो इस आन्दोलन के प्रेरणा के स्रोत थे। जिससे कि उन आदर्शों के प्रकाश में हिन्दू राष्ट्र के इतिहास में मराठों का सही स्थान निर्धारित किया जा सके। अब यह कार्य पूर्ण हो गया। किन्तु अभी १७९५ ई० से लेकर १८१८ ई० तक का वह कालखण्ड अवशिष्ट रह गया है जिसमें महाराष्ट्र राज्य का पतन हुआ और यह इतना रोमांचक है कि इसका वर्णन नेत्रों से अश्रुधारा प्रवाहित किए बिना न हो सकेगा।

मराठे जैसा कि हमने देखा है शताब्दियों तक चलने वाले हिन्दू स्वतन्त्रता के संग्राम को सफलता का स्वर्ण विहान दिखाकर अपने परम्परागत मुस्लिम शत्रुओं को परास्त करने के कार्य पूर्ण कर चुके हैं। शताब्दियों तक किए गये इस घोर संघर्ष के परिणामस्वरूप वे थक गए

हैं और विश्राम की तैयारी में संलग्न हैं। यह ऐसी घड़ी है जब कि एक अन्य बलिष्ठतम शत्रु जो पहले दो बार मुँह की खा चुका था अपनी दुर्दमनीय शक्ति सहित उन पर टूट पड़ा है।

वे उस समय भी विजय का वरण कर लेते और इस शत्रु को धकेल देते किन्तु उसी समय दुर्भाग्य की घड़ी आई और नाना का देहान्त हो गया तथा उनके स्थान पर आया बाजीराव द्वितीय। वह मराठों का तो सर्वमान्य नेता था किन्तु उनके शत्रुओं का दास। वस्तुतः नाना और बाजीराव द्वितीय मराठों में विद्यमान दो मनोवृत्तियों के प्रतीक ही थे। इन दोनों मनोवृत्तियों का संघर्ष सम्पूर्ण महाराष्ट्र में चल रहा था। एक वृत्ति स्वार्थ पर आधारित तथा राष्ट्रहित विरोधी थी तो दूसरी थी स्वार्थ त्याग और राष्ट्र निष्ठा पर आधारित। राष्ट्र निष्ठा की मनोवृत्ति का अनुगामी स्वयं राजमुकुट धारण करने की लालसा का परित्याग कर स्वदेश के गौरव की अभिवृद्धि और जाति स्वतन्त्रता के संग्राम की सफलता में योगदान देता है।

यद्यपि मराठे स्वार्थपरता की वृत्ति का पूर्णतः उन्मूलन न कर पाए थे किन्तु नाना फड़नवीस के काल तक वे इसे अवरुद्ध रखने में सफल अवश्य हो गए थे। इसी के फलस्वरूप हिन्दू-पद-पादशाही की स्थापना करने में उन्हें सफलता उपलब्ध हुई थी। किन्तु अब सत्ता बाजीराव द्वितीय के हाथों में आ गई थी जो स्वार्थ का संजीव पुतला था। उस पर अंग्रेजों द्वारा आक्रमण कर दिया गया। यदि आक्रमण कारी शत्रु भारत अथवा एशिया महाद्वीप का निवासी होता तो मराठे निश्चय ही सफलता प्राप्त कर लेते, क्योंकि एशिया भर में वे अब भी सर्वाधिक सुसंगठित और शक्तिशाली थे।

किन्तु तब इंगलैंड मराठों की अपेक्षा राज्यों को विजय करने के साधनों की दृष्टि से अधिक सम्पन्न था। उनका राष्ट्र सुदीर्घ कालखण्ड तक गृह-युद्ध, गुलाबों का युद्ध तथा धार्मिक संघर्षों और स्टार चैम्बर की

क्रूरताओंको झेल चुका था। आज्ञा पालन, प्रशासनिक दक्षता स्वदेश भक्ति और राजभक्ति तथा राष्ट्रपताका का सम्मान करने के महान गुण मराठों में एशिया वासियों में तो सर्वाधिक मात्रा में विद्यमान थे किन्तु इन गुणों में वे अंग्रेजों से पिछड़े हुए थे।

इतने पर भी वे सर्वथा एकाकी हो समारांगण में कूद पड़े और उन्होंने अपने रणकौशल के जौहर भी जी भर कर दिखाए क्योंकि वे इस तथ्य से परिचितथे कि यह उनके अस्तित्व की रक्षा का ही युद्ध है। महान् देशभक्त मराठा सेनानी बापू गोखले सरीखे महान् वीरों ने यह प्रतिज्ञा ग्रहण कर ली थी कि हम प्राण दे देगें किन्तु शस्त्र समर्पण न करेंगे। मृत्यु को सिर पर मँडराते देखकर भी उन्होंने अंग्रेज सेनापति को उत्तर दिया था कि हम अपने सिरों से कफन बाँध कर रणभूमि में उतरे हैं किन्तु अपनी तलवारों को हाथ में थामे हुए आत्माहुतियाँ देगें।"

जब महादजी और नाना, तुकोजी तथा राघेजी और फड़के आदि सुयोग्य सेनापति और राजनीतिज्ञ मृत्यु का आलिंगन कर चुके थे उसके उपरान्त ही मराठों का नेतृत्व अकर्मण्य बाजीराव द्वितीय के हाथों में आया। मराठा सेना का सेनापति था बाजीराव द्वितीय और उसके शत्रु शक्तिशाली अंग्रेजों में युद्ध का परिणाम तो पूर्व विदित ही था। मराठों को इस युद्ध में पराजय तो मिली ही साथ ही अन्तिम हिन्दू सम्राज्य का भी सूर्यास्त हो गया। अब केवल पंजाब में सिख ही रह गए थे जो हिन्दू स्वतन्त्रता के पावन दीप को टिमटिमाती हुई स्थिति में सुरक्षित रखे हुए थे किन्तु वे भी पतनोन्मुख थे।

हम इस तथ्य को स्वीकार करते हैं कि हम अपने इस महान जातीय साम्राज्य की समाधि पर यह स्मरण लेख सजल नेत्रों सहित लिख रहे हैं। किन्तु अंग्रेजों की विजय पर भी हमारे मन में ईर्ष्या की भावना तनिक नहीं है। एक मंजे हुए खिलाड़ी के तुल्य हम निष्पक्षता सहित इंगलैंड की शक्ति और चातुर्य की प्रशंसा ही करते हैं, जिसके बल पर उन्होंने महा-

सागरों, महाद्वीपों और देशों पर से हाथ फैलाकर हमारे संघर्षरत हाथों से भारतीय साम्राज्य को छीनकर उसकी नींव पर एक महान् विश्व साम्राज्य का निर्माण कर दिखाया। इतिहास में ऐसा उदाहरण अन्यत्र दुर्लभ है।

इस भाँति १८१८ ई० में अन्तिम किन्तु नितान्त गौरव पूर्ण इस साम्राज्य की समाधि ही निर्मित हो गई। किन्तु इसकी निगरानी रखो। चिन्ता मुक्त रहते हुए भी मेरी (ईसा की माता) के समान प्रार्थना करते रहो, "क्योंकि कौन जानता है कि कब इसमें पुनः प्राण प्रतिष्ठा की शुभ घड़ी आ जाए।"

●

# ग्रन्थकार

## स्वातन्त्र्य वीर सावरकर

जन्म तिथि २८ मई १८८३ ई०

हिन्दुस्थान को विदेशी दासता के अपावन पंजों से मुक्त कराने के लिए जिन्होंने विदेशों में जाकर क्रान्ति-यज्ञ की ज्वाला प्रज्वलित की, उसे अपने अनुपम त्याग से और अधिक प्रचण्ड किया, जो असंख्य क्रान्तिकारियों के प्रेरणा स्रोत रहे हैं, जिनके महान ग्रन्थ १८५७ के स्वातन्त्र्य समर ने भारत के राजनैतिक रंगमंच पर अनेक क्रान्तिकारी उपस्थित किए।

इतिहास, स्वातन्त्र्य संघर्ष और क्रान्तिकारी आन्दोलन के साथ ही साथ जिन्होंने राजनीति में भी एक नवीन विचार प्रस्तुत किया कि हिंदुस्थान में मिश्रित राष्ट्र नहीं अपितु हिन्दू जाति ही एक राष्ट्र है और यहां के अन्य सभी निवासी अल्पसंख्यक समुदाय। राष्ट्रीयता परम्परागति-एतिहासिक प्रक्रिया का ही एक परिणाम है। जिन्होंने स्पष्टतः घोषित किया कि मिश्रित राष्ट्रीयता अंग्रेजों का एक घृणित कुचक्र मात्र है।

पुण्यभूमि हिन्दुस्थान के कृत्रिम विभाजन ने यह सिद्ध भी कर दिखाया है कि वीर सावरकर की विचारधारा ही सत्य है और देश की समग्र समस्याओं का एकमात्र निदान है हिन्दुस्थान का सैनिकीकरण तथा राजनीति का हिन्दूकरण।